असर लोहे पर नहीं होता किन्तु आर्द्र वायु जिसमें कर्बन द्वि-ओ-पित मिला हो लोह को मोर्चेदार बना देता है। लोहे का मोर्चा कठिन सम्मेलन है किन्तु उसका सघटन यह है लो₂ ओ₃ लो₂ (ओ अ)₆ ( $Fe_2O_3 Fe_2(OH)_6$)

लोह में मोर्चा शीघ्र ही लग जाना प्रारम्भ हो जाता है और जब लोह में मोर्चा लग जाता है तब बराबर बढता ही जाता है क्योंकि ऊपरी पटल इतनी भारी नहीं होती कि लोह को मोर्चाखाने से बचा सके।

सामान्य रीति यह है कि यदि लोह को ठंडे नत्रिकाम्ल में डालें तो लोहसनात्रत बन जायगा और गरम नत्रिकाम्ल में डालें तो लोहिकनत्रित बनेगा परन्तु लोहे के स्वच्छ तार को धुँवा निकलते हुये नत्रिकाम्ल में डाल दें और फिर निकाल कर साधारण नत्रिकाम्ल में तत्काल ही डालें तो लोहे के तार पर कुछ प्रभाव इसका नहीं जान पडेगा। यह नहीं जान पडता कि इसका क्या कारण है। आश्चर्य्य नहीं कि लोहा क्रिया शून्य हो जाता हो।

## लोह के सम्मेलन

लोहे के सम्मेलन दो प्रकार के होते हैं (१) लोहसापित ($FeO$) जो अस्थायी (Unstable) काले रंग का चूर्ण होता है (२) लोहिकौपित ($Fe_2O_3$) है। यह लोहे की कच्ची धातु हेमाटाइट की दशा में बहुत पाया जाता है। यह लोह गन्धित अथवा लोहिक-अभिद्रवौपित के जलाने से बनता है। इसका उपयोग शीशा और जवाहिरात के स्वच्छ करने में होता है।

लाल रंग बनाने के काम आता है। लोहे का एक सम्मेलन ( Ferrous-ferric oxide or magnetic oxide of iron ) मग्नाटाइट ($Fe_3O_4$) है। इसको चुम्बक पत्थर (Loadstone) भी कहते हैं।

लोहस-अभिद्रवोषित ($Fe(OH)_2$) सुफेद रंग का ठोस पदार्थ है जो कि लोहस लवण और क्षार के मिलाने से बनता है। यदि इसको हवा में रक्खें तो वह हरे रंग का हो जाता है और फिर बादामी रंग का हो जाता है क्योंकि लोहिक अभिद्रवोषित ( $Fe_2(OH)_6$ ) बन जाता है। अधिक ओषजन मिलने से यह परिवर्तन हो जाता है। यह लाल बादामी रंग का ठोस पदार्थ है। यह अमोनियम अभिद्रवोषित और लोहिक लवण के मिलाने से बनता है। लोहिक अभिद्रवोषित यदि ताजा बनाया जाय तो वह संखिया खाये हुये मनुष्य के विष उतारने के काम आता है।

## लोहस-गन्धित

लोहसगन्धित ( $FeSO_4$ ) हरे रंग का लवण है। यह लोह अथवा लोहस गन्धिद और हलके गन्धिकाम्ल मिलाने से बनता है। दानेदार लोहस गन्धित का यह संकेत लो ग ओ₄ ७ अ₂ ओ ( $FeSO_4 7H_2O$ ) है। जिसको हीराकसीस अथवा कसीस (Copperas or green vitriol) भी कहते हैं।

लोहस-गन्धित को घोल कर यदि हवा में रक्खें तो वह ओषजनी हो जाता है और उसमें प्रपुष्पण होने लगता है। लोहस गन्धित निस्सकामक ( Mordant ) क्रिया, रंगों के बनाने और स्याही में बहुत काम आता है।

## लिखने की स्याही

लिखने की स्याही लोहस गन्धित (कसीस), हड, बहेडा, आम्ला, गोद और पानी मिलाने से बनती है। नीली स्याही में नील, लोहिक गन्धित, आक्जैलिकाम्ल (Oxalic acid) और पानी मिलाया जाता है।

## लोहिक गन्धित

लोहिक गन्धित लो२ (ग ओ४)३ ($Fe_2(So_4)_3$) नत्रिकाम्ल में लोहस गन्धित (कसीस) मिलाने से बन जाता है। लोहिक गन्धित में पोटाशियम गन्धित अथवा अमोनियम गन्धित मिलाया जाय तो लोह पलम (लोह फिटकरी) (पो२ लो२ (ग ओ४)४) २४ अ२ ओ ($K_2 Fe_2 (SO_4)_4$ 24 $H_2O$) बनता है। यह अहार (mordant) के समान काम में लाया जाता है।

## लोह गन्धिद

लोह गन्धिद (लो ग) दो प्रकार के होते हैं। साधारण लोह गन्धिद (FeS) काले रग का कुडकुडा सा अथवा दरकीला होता है परन्तु शुद्ध लोह गन्धिद पीले रग का दानेदार होता है। लोह गन्धिद लोह और गन्धक को मिलाकर अग्नि में गलाने से बनता गन्धिद (Hydrogen Sulphide) बनाने के लिये लोह गन्धिद है। अभिद्रव बहुत काम में लाया जाता है।

लोहिक गन्धिद (FeS₂) अथवा लोह पाईराइट खनिज पदार्थ है। यह सोने के समान पीले रग का चमकीला और ठोस

पदार्थ है। यह पहाड़ो और खनिजो में बहुत मिलता है। इसको बहुधा लोग सोना समझ बैठते हैं। यह गन्धिकाम्ल बनाने के काम आता है।

## लोह हरिद

जब लोहा अभिद्रव हरिकाम्ल के साथ मिलाया जाता है तो लोहस हरिद ($FeCl_2$) बन जाता है। लोहस हरिद को पोटाशियम हरित अथवा नत्रिकाम्ल वा ओषजन के साथ गरम करने से लोहिद हरिद बन जाता है।



२ लो ह२ + २ अ ह + ओ २ = २ लो ह३ अ२ ओ

$$2\,FeCl_2 + 2\,HCl + O = 2\,FeCl_3 + H_2O$$

लोहस हरिद   अभिद्रव हरिकाम्ल   ओषजन   लोहक हरिद   पानी

लोहिक हरिद काले रंग का चमकीला और दानेदार ठोस पदार्थ है। यह अधिक पसीजने वाला पदार्थ है। इस कारण से इसका द्रावण बनाकर बेचा जाता है। लोहस हरिद ($FeCl_2$) के द्रावण में यदि हरिन गैस और मिलाया जाय तो लोहिक हरिद ($FeCl_3$) बन जाता है।

लोहा और जलराज (Aqua regia) यदि मिलाया जाय तो लोहिक हरिद (Ferric chloride) ($FeCl_3$) बन जाता है और लोहिक हरिद में यदि अभिद्रवजन मिलाया जाय अथवा और कोई सहतकारक पदार्थ मिलाये जाय तो इसका परिवर्तन होके लोहस हरिद ($FeCl_2$) बनता है।

अंग्रेंजी शब्द प्लैटिनम ( Platinum ) स्पैनिश ( Spanish ) भाषा के शब्द प्लैटिना ( Platina ) से निकला है। स्पैन की भाषा में प्लेटिना का चाँदी अर्थ है और प्लाटिनम धातु भी चाँदी के समान श्वेत रग की होती है इसी कारण से स्पेन वाले इसको चाँदी समझते थे और पहले पहल स० १७३५ ई० मे इस धातु को स्पेन वालो ने दक्षिण अमरीका में देखा था और अब तक उसको प्लैटिना ( Platina ) कहते है।

## प्लाटिनम बनाने की रीति

प्लाटिनम की कच्ची धातु गोल दाने अथवा चपटे पत्र के रूप में मिलती है। उसमें हलके ( Dilute ) जलराज ( Aqua regia ) को मिलाकर गरम करते हैं कि उसमे सोना चाँदी और ताँबा जो मिला हो निकल जाय। उसके पीछे उसे निविष्ट जलराज (Concentrated aqua regia) में डालते है जिस मे और थोडा सा इन्द्र (Iridium) गल जाता है और फिर इन्द्र (Iridium) और ओसमम (Osmium) का मेल रह जाता है। मिले हुये इन्द्र और प्लाटिनम के द्रावण में अमोनियम हरिद ( Ammonium chloride ) मिला के तलछट बना लेते है जिस को गरम करने से वह हलुवे के रूप का हो जाता है, उसको घड़िया (Crucible) में रखकर ओपाभिद्रवजन की लपक में ( Oxyhydrogen flame ) गलाते हैं। अथवा गरम करके पीट लेते है। इस रीति से उसकी चादर बनाई जाती है परन्तु वह भाग इन्द्र ( Iridium ) तत्त्व का जो उस में मिला रहता है नहीं निकाला जाता।

प्लाटिनम चमकीला भूरापन लिये हुये श्वेत रंग की धातु है। वह द्रव ग्रैार खिंच सकती है। बाजारों में इसके चादर ग्रैार तार बिकते हैं। प्लाटिनम के चादर की छोटी २ पटरी चौखुटी काट के उसकी रकाबी ग्रैार घड़िया ( Crucible ) आदि वा गन्धक के तेजाब ग्रैार अभिद्रव प्लाविक (Hydrofluoric) तेजाब (अम्ल) के भपके (Stills) बनाते हैं।



(६०) प्लाटिनम कुल्हल अथवा प्याली ग्रैार वस्तु मिलाने की शीशे की राड अथवा डंडी।

रासायनिक इस धातु को इस कारण से पसन्द करते हैं कि इस को न तो शीघ्र ही अम्ल (acid) हानि पहुंचाता है ग्रैार न जल्दी आंच में गल सकता है। यदि क्षार ( alkali ) को गला कर उसमें डालें तो अवश्य उसको हानि पहुंचेगी परन्तु ग्रैार चीजों का डर नहीं है। प्लाटिनम धातु बिजली की अच्छी चालक (conductor) है ग्रैार उसका बहुत तार बिजली की रोशनी के कुमकुमे (bulb) में खपता है। इसके तार के छोटे २ टुकड़े शीशे के अन्दर कुमकुमे (bulb) के मुंह पर गला दिये जाते हैं ग्रैार बाहर वाले तारों में जोड़ दिये जाते हैं जो बिजली की धारा को कर्बन की जिल्द (Carbon filament) के भीतर ग्रैार बाहर ले जाते हैं ग्रैार इस काम के लिये प्लाटिनम धातु ही एक योग्य पदार्थ है। दांत बनाने वाले प्लाटिनम धातु का धातु-मेल (alloy) दांत भरने के लिये काम में लाते हैं। कुछ लोग प्लाटिनम धातु के गहने बनाते हैं। प्लाटिनम धातु की मांग अधिक है परन्तु माल कम मिलता है।

# अध्याय ३०

## सामयिक नियम

प्रथम इसके यह कह आये हैं कि कुछ मूलतत्वों (Elements) में एक प्रकार का सम्बन्ध होता है। इसी कारण से उनका जाति-विभाग एक समूह में किया गया है। जैसे पोटाशियम, सोडियम और लाव (Potassium, Sodium and Lithium) का एक समूह (Group) कहा जाता है क्योंकि इनके गुण इत्यादि एक दूसरे के समान हैं परन्तु यह अब तक नहीं कहा गया है कि अधिक ध्यान देने से यह जाना जाता है कि जितने मूलतत्त्व है वह सब एकही बडे समूह के अश है। प्रत्यक्ष में तो एक दूसरे के गुणो में भेद देख पडते हैं किन्तु वास्तव में वह सब एक दूसरे से मिलते जुलते हैं। इसलिए इस प्रकरण में सामयिक नियम (Periodic Law) का वर्णन किया जायगा। जिसमें सब तत्त्वो का एकही तत्त्व से होना कहा गया है।

## मूल तत्त्वों का विभाग

जब मूल तत्त्व अधिक बढ गये तो यह आवश्यकता हुई कि उनके समूह अथवा टुकडियाँ इस तरह बनाई जावें जिससे वह जल्दी मालूम हो जावे। धातु (Metal) और उपधातु (Non metal) में इसका विभाग लेवाइसियर (Lavoisier) के समय सन् १७४३, १७९४ ई० में किया गया था। वह मूल तत्त्व धातु कहलाते थे जो कठोर, चमकदार, भारी और गरमी को एक सिरे से दूसरे तक पहुंचाने वाले थे और शेष मूल तत्त्व उपधातव कहे जाते थे और

यह विभाग मूल तत्वो का इसी रीति से जारी है। क्योंकि इस रीति के अनुसार इनका भेद बहुत जल्दी पहचाना जाता है।

धातु और उपधातु का विभाग भी मूलतत्त्वों के अधिक बढ आने से काफी नहीं हुआ और थोडे समय तक मूलतत्त्वो को लोगो ने उनके आम्लिक और भास्मिक (acid and basic) गुणो को लेकर विभक्त किया किन्तु इस जाति विभाग में भी यह दोष था कि उसमें उन मूलतत्त्वो को जिनमें आम्लिक और भास्मिक दोनो गुण थे पृथक् पृथक् दोनो में सम्मिलित न कर सकते थे। जैसे ताल अर्थात् संखिया (arsenic) । अञ्जन ) (antimony) स्फट (alumi-nium) और क्रोम (chromium) ।

फिर परमाणुक ग्रहणशक्ति (valence) के अनुसार मूलतत्त्वों का विभाग किया गया और उनके ■ अथवा सात समूह स्थापित किये गये जैसे एक (mono), द्वि (di) और त्रि (tri) आदि। परन्तु इस जाति विभाग को इस कारण से छोडना पडा कि बहुत सी हालतो में एक मूलतत्त्व की परमाणुक ग्रहणशक्ति एकसी न रही और किसी किसी समय पर बदल गई और ठीक ठीक पर-माणुक ग्रहणशक्ति का पता न लगा ।

सन् १८२८ ई० में डूमस (Dumas) ने फिर मूलतत्त्वों को छांट के थोडे समूह बनाये और उनका विभाग भौतिक (Physical) और रासायनिक ( Chemical ) गुणों की समानता पर किया गया था । जैसे कि निम्नलिखित नकशे में देखा जायगा ।

| पहला समूह | दूसरा समूह | तीसरा समूह | चौथा समूह |
|---|---|---|---|
| प्राव Lithium | सेलेनम Selenium | खटिक Calcium | नत्रजन Nitrogen |
| सोडियम Sodium | गन्धक Sulphur | स्त्रम Strontium | स्फुर Phosphorus |
| पोटाशियम Potassium | ओषजन Oxygen | भारियम Barium | ताल Arsenic |

परन्तु यह जाति-विभाग अच्छा होने पर भी पूरा नहीं था क्योंकि इसमें एक दूसरे की समानता पर तो ध्यान दिया गया था और उनमें जो भेद और अन्तर था उस पर दृष्टि नहीं की गई थी। और इस कारण से मिलान करने की जगह बहुत कम थी।

सन् १८५० ई० में डूमस और दूसरे रसायनज्ञों ने मूल तत्त्वों के मेल के परमाणु भार (Atomic weight) मे संख्या का सम्बन्ध (Numerical relation) दिखलाया तो मूलतत्त्व के विभाग करने के लिए एक नई रीति दृष्टि गोचर हुई जैसे सोडियम का परमाणु भार प्राव और पोटाशियम के परमाणुभार के जोड़ का आधा है। Li, प्रा =७, K पो=३९, Na सो=२३ अथवा सो= $\frac{७+३९}{२}$ =२३ इसी तरह स्फुर, ताल और अञ्जन में सम्बन्ध है। P स्फु=३१, As ल=७५, Sb ज=१२० अथवा As ल= $\frac{३१+१२०}{२}$ =७५.५ इस रीति को देख कर रसायनज्ञों ने अपना ध्यान इस ओर दिया और गुणों के सम्बन्ध को परमाणु भार के

सम्बन्ध के साथ जाँचने लगे अर्थात् गुणों के सम्बन्ध को परमाणु भार के साथ देखने लगे।

सन् १८६९ ई० तक कोई ऐसा जाति-विभाग नहीं हुआ कि जिसमें सब मूलतत्त्व समा जायें किन्तु उसी साल एक रूसी रसायनज्ञ मन्डलीफ नामी ने अपना किया हुआ जातिविभाग छपवाया जिसमें उसने सर्व मूल तत्त्वों को सामयिक नियम के अनुसार विधान किया। मूल तत्त्व के परमाणु भार और उनके गुणों में इस नियम के अनुसार एक खास सम्बन्ध दिखलाया गया जिसका आशय यह है कि समस्त मूलतत्त्व इस व्यवस्था से रक्खे जायें कि यदि पहले (लीदियम) प्राथतत्त्व हो तो उसके पीछे उससे बढकर जिस तत्त्व का परमाणु भार हो वह रक्खा जाय और फिर उससे अधिक परमाणु भार वाला तत्त्व रक्खें तो उनके गुण भी नियत कालिक बदलेंगे।

सामयिक परिवर्तन का यह आशय है कि कुछ समय के पीछे ऐसे मूल तत्त्व पाये जायगे कि जिनके गुण समान होंगे अथवा कुछ परमाणु भार के बढने से वही गुण पाये जायंगे। इसी को सामयिक नियम (Periodic Law) कहते हैं। इस नियम का यह अर्थ है कि गुण और परमाणु भार में वह सम्बन्ध है जो एक दूसरे पर बद्ध है। ज्यों ज्यों हम उन मूल तत्त्वों तक पहुँचते हैं जिन का परमाणु भार विधिपूर्वक समय पर एक दूसरे पर बढता जाता है त्यों त्यों यह सबन्ध बार बार दृष्टि आता और साबित होता है।

यदि हम अभिद्रवजन को निकाल डालें और उसके पीछे मूलतत्त्व को उनके बढते हुए भार के अनुसार विधिपूर्वक विधान करें तो पहले १४ मूल तत्त्व नीचे लिखे अनुसार विधि-प्रणाली में आवेंगे।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ग्राव<br>(ग्रा)=७<br>Lithium<br>(Li)=7 | वेरीलियम<br>(वे)=९<br>Beryllium<br>(Be)=9 | टङ्क<br>(ट)=११<br>Boron<br>(B)=11 | कर्वन<br>(क)=१२<br>Carbon<br>(C)=12 | नत्रजन<br>(न)=१४<br>Nitrogen<br>(N)=14 | ओषजन<br>(ओ)=१६<br>Oxygen<br>(O)=16 | प्लव<br>(प्लु)=१९<br>Fluorine<br>(F)=19 |
| सोडियम<br>(सो)=२३<br>Sodium<br>(Na)=23 | मग्न<br>(म)=२४<br>Magnesium<br>(Mg)=24 | स्फट<br>(स्फ)=२७<br>Aluminium<br>(Al)=27 | शैल<br>(शै)=२८.५<br>Silicon<br>(Si)=28.5 | स्फुर<br>(स्फु)=३१<br>Phosphorus<br>P=31 | गन्धक<br>(ग)=३२<br>Sulphur<br>(S)=32 | हरिन<br>(ह)=३५.५<br>Chlorine<br>(Cl)=35.5 |

- ऊपर की सारिणी में देखने से विदित होगा कि ग्राव एक ऐसी धात है जो सोडियम के सदृश है और प्लुव गैस भी हरिन गैस के अनुरूप है। और समस्त उपधातु में सबसे तीव्र है और शेष जितने मूल तत्त्व हैं सब मध्यम जाति वाले हैं अर्थात् प्रत्येक मूल तत्त्व अपने बांये पक्ष वाले मूल तत्त्व से उपधातव है। इसी तरह यदि ग्राव तत्त्व के दहिने पक्ष से देखें तो धातव गुणो की कमी होती जाती है और अन्त म प्लुव गैस तक पहुँच कर कुछ बाकी नहीं रहती।

इस विधान में दूसरा तत्त्व सोडियम है जो सबसे अधिक तीव्र रासायनिक धातु है। प्लुव गैस से सोडियम तक पहुँचने पर धीरे धीरे परिवर्तन नहीं हुआ है किन्तु एक तीव्र उपधातु के पीछे शीघ्र ही तीव्र धातु पर पहुँचे है और देखते हैं कि सोडियम उसी यूथ का है जिसमें ग्राव है क्योंकि दोनो में साम्य भाव अधिक है और यह अनुरूपता केवल सोडियम और ग्राव ही में पाई नहीं जाती। सोडियम के आगे जितने मूल तत्त्व है वह अपने ऊपर वाले तत्त्व के समान सारूप्य भाव वाले है जैसे मग्न वेरीलियम और टक स्फट के सदृश है और यह भी ध्यान में रखने योग्य है कि सारिणी के दोनो सिरे के नीचे ऊपर के तत्त्वो में मध्य के तत्त्वो से अनुरूपता अधिक है जैसे सोडियम ग्राव और प्लुव हरिन में स्फट और टक अथवा शोल और कर्बन में। किन्तु इन बीच वाले तत्त्वो में भी साम्य भाव इतना है कि वह एक समुदाय के कहे जा सकें।

---

## सामयिक नियमों का सरगम के सप्ताहों से मिलान

स = षड्ज, री = ऋषभ, ग = गांधार, म = मध्यम
प = पंचम, ध = धैवत, नी = निषाद

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | री | ग | म | प | ध | नी | (पहला सप्तक) |
| स | री | ग | म | प | ध | नी | (दूसरा सप्तक) |

जैसे सरगम में एक के पीछे दूसरे परदे का स्वर बढता जाता है परन्तु एक नियमित समय के अंतर में वह स्वर किसी पहले परदे के समान हो जाता है। उसी तरह मूल तत्त्वो के गुण उनके परमाणु भार के बढने पर बदल जाते हैं और यह परिवर्तन नियमित अंतर पर होता है।

यह गुणो का नियत कालिक परिवर्तन परमाणुभार के बढने से सामयिक नियम का मूल है। यदि समस्त मूल तत्त्वो को इसी प्रकार पर पाते जिस तरह पर पहले के चौदह हैं तो यह बात समझना अति सरल हो जाती क्योंकि हम प्रत्येक मूल तत्त्व को सात सात की लडी बना कर उनके परमाणु भार के अनुसार उनको विधान करते और जो मूल तत्त्व जिस ऊर्ध्वाधार (Vertical) रेखा में पडते वह गुणो में एक दूसरे के समान होते परन्तु यह ऐसा नहीं है।

### बड़ा और छोटा अंतर

ग्राव से प्लुव तत्त्व तक पहला छोटा अंतर कहलाता है और सोडियम से हरिन तक दूसरा छोटा अंतर कहा जाता है। शेष मूल तत्त्वो में से १७ मूल तत्त्व अपने बढते हुए परमाणु भार के अनुसार नीचे लिखी रीति से विधान किये गये हैं।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पोटाशियम<br>(पो)=३९<br>Potas-<br>sium<br>(K)=39 | खटिक<br>(ख)=४०<br>Calcium<br>Ca)=40 | स्कन्ध<br>(स्क)=[redacted]<br>Scandium<br>(Sc)=44 | तीतेनियम<br>(ती)=४८<br>Titanium<br>(Ti)=48 | वान्दियम<br>(वा)=५१ २<br>Vanadium<br>(V)=51 2 | क्रोम<br>(क्र)=५२<br>Chromi-<br>um<br>(Cr)=52 | माङ्गल<br>(मा)=५५<br>Mangan-<br>ese<br>(Mn)=5 | लोह<br>(लो)=५६,<br>कोवल्ट<br>(को)=५९,<br>निकल<br>(नि)=५८ ७ |
| ताम्र (ता)<br>=६३ ५<br>Copper<br>(Cu)<br>=63 5 | यशद<br>(य =६५<br>Zinc<br>(Zn)<br>=65 5 | गेलियम<br>(गे)=७०<br>Gallium<br>(Ga)<br>=70 | शर्मं<br>(श)=७२<br>German-<br>ium(Ge)<br>=72 | ताल<br>(ल)=७५<br>Arsenic<br>(As)<br>=75 | सेलेनम<br>(से)=७९<br>Selenium<br>(Se)<br>=79 | ब्रम<br>(ब्र)=८०<br>Bromine<br>(Br)<br>=80 | Iron<br>(Fe)=56<br>Cobalt<br>(Co)=59<br>Nickel<br>(Ni)<br>=58 7 |

हैं वह सब एक अन्तर (Period) में सम्मिलित है । उन के गुणों का सामयिक परिवर्त्तन दूसरे और तीसरे अन्तर में अच्छी तरह दृष्टि आता है। यदि ग्राव से देखा जाय तो सामान्यरीति पर रासायानिक गुण बढते हुए परमाणुभार के साथ नियमानुसार बदलते हुए जाने जायँगे । यहाँ तक कि जब प्लुव तत्त्व पर पहुँचते हैं तो धातुक गुणों का अभाव पाया जाता है परन्तु उसके आगे बढ कर फिर सोडियम तत्त्व है जिसमें धातुक गुण प्रकट हैं इसी तरह सोडियम के आगे गुणो में परिवर्त्तन होकर फिर पोटाशियम तत्त्व में वही धातु गुण पाये जाते हैं । ऐसा नहीं है कि बीच में गुणों का इकबारगी परिवर्तन हो जाय किन्तु अन्तर के समाप्त होने पर फिर वही गुण प्रकट होते हैं। जैसे प्लुव तत्त्व जो पहले अन्तर के अंत में है वह अति तीव्र अम्ल है परन्तु सोडियम जो दूसरे अन्तर का पहला अंश है बडा तीव्र भस्म है। इसी तरह हरिन तीव्र अम्ल है किन्तु पोटाशियम अतितीव्र भस्म है । इसको इस तरह समझना चाहिए कि जैसे हिमालय पर्वत पर एक वृक्ष होता है कि जिसकी पत्ती छू जाने से जलन और पीडा उत्पन्न होती है परन्तु उसी वृक्ष की जड के पास कुछ पत्ती होती हैं कि जिनके मलने से वह पीडा और जलन तत्काल ही बन्द हो जाती है। इसी प्रकार से सामयिक सारिणी के सप्तक के अंत में यदि अम्ल है तो आदि में दूसरे सप्तक के भस्म है जो अम्ल के प्रभाव को मारता और दूर करता है। परन्तु सामयिक विधान में सब मूल तत्त्व विधिपूर्वक जगह नहीं पाते इस लिए अभी उसको पूरा नहीं कह सकते किन्तु यह एक सोचने और ध्यान देने की बात है।

नैल (I = 127) और श्याम (Cs = 133) धातु के बीच में है और यह सब आठवें समूह में हैं।

## सामयिक विधान में शून्य जगहे

सामयिक सारिणी में पढ़ने और देखने से मालूम होगा कि बहुत सी जगहें खाली हैं जिसका कारण यह है कि इस विधान को व्यवस्थापूर्वक रखने के कारण से जगह खाली छोड़ दी गई है। जैसे बड़े अन्तर के छठे समूह में मोलद (MO = 96) के बाद दूसरा जाना हुआ मूल तत्त्व परमाणु भार के बढ़ते हुए अशों के समान ह्रथेनियम (Ru = 102) तत्त्व है परन्तु उसको सातवे समूह में इस कारण से नहीं रक्खा गया कि उसके गुण ऐसे नहीं हैं कि वह माङ्गल के साथ में रक्खा जाय क्योंकि उसके गुण आठवे समूह वाले तत्त्वों की तरह है और इसी लिए वह आठवे समूह में रक्खा गया है क्योंकि यदि ऐसा न किया जाता और ह्रथेनियम माङ्गल के साथ समूह में रक्खा जाता तो केवल ह्रथेनियम (Ru) ही नहीं किन्तु सम्पूर्ण व्यवस्था गड़बड़ हो जाती। इसीलिए मोलद (Mo) के बाद एक जगह खाली छोड़ दी गई। मोलद (Mo) और ह्रथेनियम (Ru) के बीच का अथवा माङ्गल (Mn) के पीछे वाला मूल तत्त्व जिसका परमाणुभार १०० के लगभग होगा अभी तक जाना नहीं गया है परन्तु आशा है कि एक दिन ऐसा आवेगा कि अनुसधान से प्राप्त करके वह अपनी जगह पर रक्खा जायगा। यह भविष्यद्वाणी (Prediction) केवल मनगढ़त नहीं है क्योंकि ३५ बरस हुए जब मडलीफ रसायनज्ञ ने पहले पहल यह सारिणी (Table) बनाई थी तब

## सामयिक विधान मे आर्गन और उसके साथी मूल तत्त्व

इस बात पर बहुत बडा विवाद हो चुका है कि आर्गन, हेल, न्योन, कृसन और जीनन को सामयिक विधान में कौन सी जगह देना चाहिए। यह सब मूलतत्त्व वायु-मण्डल में बे रंग गैस रूप में हैं और असली इनका यही गुण है कि यह रासायनिक रीति मे अति असाध होते हैं इनसे कोई रासायनिक परिवर्तन नहीं हो सकता इसलिए न तो वे धातुक कहे जा सकते हैं और न अधातुक।

न्योन का परमाणुभार २० है इसलिये उसको प्लव के बाद रखना चाहिए जिसका परमाणु भार १९ है और सोडियम से पहले रखना चाहिए जिसका परमाणु भार २३ है और इसलिए उसको आठवे समूह में रखना चाहिए परन्तु असलियत यह है कि प्लव अतितीव्र और अधातुक है और सोडियम सब धातों से तीव्र धातु है। यह आवश्यक बात है कि इन दोनो के बीच मे एक ऐसा मूल तत्त्व होना चाहिए जो न धातुक हो और न अधातुक।

जब न्योन की जगह स्थिर कर दी गई तो इसी तरह दूसरे असाध गैसो की जगह मालूम हो सकती है। पहले ही देखने से यह मालूम होता है कि वह सब आठवे समूह में हैं क्योंकि वह भी न्योन के समान हैं जैसे आर्गन जिसका परमाणुभार ४० है और यह एक तीव्र अधातुक तत्त्व हरिन और धातुक तीव्र तत्त्व पोटाशियम के बीच मे है। और कृसन (Kr =82) अधातुक तत्त्व ब्रम (Br =80) और धातुक तत्त्व रूपद (Rb=85) के बीच में है और इसी तरह जीनन (X =128) नैलादि (Halogen) उपधातु

नैल ($I = 127$) और श्याम ($Cs = 133$) धातु के बीच में है और यह सब आठवे समूह में हैं।

## सामयिक विधान में शून्य जगहें

सामयिक सारिणी में पढ़ने और देखने से मालूम होगा कि बहुत सी जगहें खाली हैं जिसका कारण यह है कि इस विधान को व्यवस्थापूर्वक रखने के कारण से जगह खाली छोड़ दी गई है। जैसे बड़े अन्तर के छटे समूह में मोलद ($Mo = 96$) के बाद दूसरा जाना हुआ मूल तत्त्व परमाणु भार के बढ़ते हुए अंशो के समान रुथेनियम ($Ru = 102$) तत्त्व है परन्तु उसको सातवे समूह में इस कारण से नहीं रक्खा गया कि उसके गुण ऐसे नहीं हैं कि वह माङ्गल के साथ में रक्खा जाय क्योंकि उसके गुण आठवे समूह वाले तत्त्वो की तरह है और इसी लिए वह आठवे समूह में रक्खा गया है क्योंकि यदि ऐसा न किया जाता और रुथेनियम माङ्गल के साथ समूह में रक्खा जाता तो केवल रुथेनियम (Ru) ही नहीं किन्तु सम्पूर्ण व्यवस्था गड़बड़ हो जाती। इसीलिए मोलद (Mo) के बाद एक जगह खाली छोड़ दी गई। मोलद (Mo) और रुथेनियम (Ru) के बीच का अथवा माङ्गल (Mn) के पीछे वाला मूल तत्त्व जिसका परमाणुभार १०० के लगभग होगा अभी तक जाना नहीं गया है परन्तु आशा है कि एक दिन ऐसा आवेगा कि अनुसंधान से प्राप्त करके वह अपनी जगह पर रक्खा जायगा। यह भविष्यद्वाणी (Prediction) केवल मनगढ़त नहीं है क्योंकि ३५ बरस हुए जब मेंडलीफ रसायनज्ञ ने पहले पहल यह सारिणी (Table) बनाई थी तब

वहुत सी जगहें खाली छोडी थीं और यह कहा था कि आगे चलकर यह जगहें भर जायँगी और यह भी हुक्म लगाया था कि वह मूल तत्त्व जो आगे अनुसधान में पाये जावेंगे उनके यह गुण और परमाणुभार होंगे। उसीके कथनानुसार इस समय में जो मूल तत्त्व पाये गये हैं वह उन्हीं खाली जगहो में भर दिये गये हैं और जो गुण उसने लिखे थे वही उसमें पाये जाते हैं। इससे यह प्रकट होता है कि यह सामयिक नियम स्वाभाविक नियम है और केवल बनावटी विभाग नहीं है।

## परमाणुभार के जानने मे सामयिक नियम की सहायता

सामयिक नियम से बडा फायदा यह है कि उससे परमाणुभार के ठीक होने का पता लगता है और यह सामयिक सारिणी मे ही किसी मूल तत्त्व की जगह मालूम होने से जाना जाता है जैसे कि सोडियम तत्त्व की जगह सारिणी में मालूम है परन्तु यह नहीं जानते कि उसका परमाणुभार क्या है अर्थात् २३ है अथवा ४६ है? किन्तु यह बात मालूम होने से कि सोडियम एक तीव्र धात है और श्राव (Li) तत्त्व के सदृश है इससे मालूम होता है कि वह पहले समूह मे है और इसलिए उसका परमाणु भार प्लव (F=19) और मग्न (Mg=24) के बीच में होगा और यह आवश्यक बातें हैं कि इस कारण से इसका परमाणु भार ४६ नहीं हो सकता २३ अवश्य होगा।

## सामयिक नियम के दोष

सामयिक नियम में एक यह दोष है कि वह पूरा नहीं है क्योंकि उसमें अभिद्रवजन के लिए कोई जगह नहीं, दूसरे अब अनुसधान

यानी हाल की दरयाफ्त करने से जाना गया है कि दो मूल तत्त्वों का परमाणु भार उनकी अपेक्षा थोड़ा सा कम है जिनके आगे वह सारिणी में रक्खे गये हैं जैसे निकल तत्त्व गुणों के कारण से कोबल्ट के आगे रहना चाहिए जैसा कि सारिणी में है परन्तु उसका परमाणु भार कोबल्ट से कम है जिस कारण से उसको कोवल्ट के पीछे रहना चाहिए। यह सामयिक नियम का दोष है और यही दोष नेल (I=128 85) और तेलुरियम (Te=127) में भी है। यह दोष बड़ा भारी है इसके लिए इस व्यवस्था में कुछ परिवर्तन करना पड़ेगा किन्तु सामयिक नियम का असली यही आशय है कि मूल तत्त्व के गुण परमाणुभार के अनुसार समय समय पर बदला करते हैं।

इस नियम से यह भी अर्थ निकलता है कि वास्तव में तत्त्व एक है किन्तु उसके गुणों में प्रत्येक मूल तत्त्व के परमाणु में पदार्थ की न्यूनता और अधिकता के कारण भेद होता है, जिससे यह प्रकट होता है कि तांबे आदि के परमाणु में यदि उसकी तन्मात्रा (Matter) बढ़ाने से ६३ ५ की जगह १९७ हो जावे तो कोई कारण नहीं कि तांबा सोना न बन सके। परन्तु यह काम कठिन सा दृष्टि आता है किन्तु सामयिक नियम के देखने से ऐसे फल के प्राप्त होने की पूर्ण आशा है।

---

# अध्याय ३१

## रश्मिवर्ण–विश्लेषण

रासायनिक पृथक्करण को बुंसन और किरशाफ़ ने अपने अनुसंधान से बहुत कुछ लाभ पहुँचाया है और उन्हीं के प्रयत्न से रश्मिवर्णविश्लेषण (Spectrum Analysis) भी प्रकट हुआ है।

## रश्मिवर्ण विश्लेषण का आशय

रसायनज्ञों को बहुत दिन पहले से यह बात मालूम थी कि कोई कोई रासायनिक पदार्थ और विशेषकरके क्षार (Alkali) और क्षारीय मिट्टी जब फुकनी (Blow pipe) से तेजी के साथ गरम की जायँ अथवा और किसी रंग-रहित ज्वाला में रख कर गरम की जायँ तो वह उस लपक के रंग को भिन्न प्रकार का कर देती है जिस रंग के देखने से उसकी पहचान हो सकती है। यदि उसमें कई पदार्थों का मेल हो तो रंग ऐसा बिगड़ जाता है कि साधारण रीति से किसी पदार्थ का पता नहीं लग सकता। जैसे कोई ऐसा लवण लपक में रक्खा जाय जो सोडियम सम्मिलित हो तो वह लपक का रंग गहरा पीला कर देगा परन्तु पोटाशियम का लवण लपक का रंग बैंगनी कर देता है किन्तु सोडियम का रंग इतना गहरा होता है कि उसकी छोटी मात्रा पोटाशियम की बड़ी मात्रा को छिपा देती है और साधारण रीति से देखकर उसके रंग का

पहचानना भी शक्य नहीं होता इसलिए केवल आँख से देखने के बदले ज्वाला के रंग को त्रिपार्श्व (Prism) से देखते हैं। त्रिपार्श्व एक तीन कोने का शीशे का टुकडा है। जब प्रकाश उसके अन्दर होके जाता है तो वह (Refract) हो जाता है अर्थात् अपनी असली जगह से हटकर बाहर की तरफ़ झुक जाता है। इसी तरह प्रत्येक रंग की किरण (Ray) अलग झुक जाती है अर्थात् (Refract) होती है। यदि सफेद रंग के प्रकाश अथवा मोमबत्ती की लाट को त्रिपार्श्व से देखें तो घेरा सा (Band) अनेक रंगो की किरणों का दिखाई देगा। इसका कारण यह है कि सफेद रंग का प्रकाश जो अनेक रंग की किरणों का सम्मेलन है वह इस त्रिपार्श्व के कारण टूट कर प्रत्येक रंग को अलग दिखलाता है। इस रंगदार घेरे (Band) का नाम रश्मिवर्ण (Spectrum) है, और सब श्वेत रंग का प्रकाश एकही प्रकार का रश्मिवर्ण (Spectrum) प्रकट करेगा जिसके एक ओर लाल और दूसरी तरफ वनफशई रंग आकाश धनुष के सदृश दिखलाई देंगे। इसी तरह यदि रंगदार लपक को त्रिपार्श्व के द्वारा देखें तो इसलिए कि त्रिपार्श्व के अन्दर एक छोटे छिद्र से प्रकाश आने पाता है यह शीघ्र ही दृष्टि पडेगा कि वह प्रकाश जो (Refract) होकर आता है सफेद प्रकाश से भिन्न रंग का है क्योंकि इस प्रकाश में एक विशेष रंग की किरण दिखाई देगी और प्रत्येक लपक के रश्मिवर्ण (Spectrum) में कई चमकीले घेरे दिखाई देंगे जैसे सोडा के पीले रंग की लपक के रश्मिवर्ण (Spectrum) में एक महीन चमकीली रेखा (Line) दृष्टि आती है और पोटाश के बैंगनी रंग की लपक के रश्मिवर्ण (Spec-

trum) में दो चमकीली रेखायें दृष्टि पड़ती हैं। एक अन्तिम सिरे में अर्थात् लाल रंग के घेरे पर और दूसरी दूसरे सिरे में बनफशई के घेरे पर।

यह अद्भुत रेखायें सदैव उसी (Chemical) रसायन से उत्पन्न होंगी और किसी दूसरे रसायन से नहीं और इन रेखाओं की जगह नित्य एकसी रहेगी कभी बदलेगी नहीं। यदि सोडियम और पोटाशियम एक साथ जलाकर देखे जावें तो सोडियम की पीली किरण अपने घेरे में और पोटाशियम की बगनी किरण अपने घेरे मे दिखाई देंगी मानो सोडियम उसके साथ था ही नहीं।

इसी तरह प्रत्येक रंगदार लपक का हाल है जैसे श्राव भारियम, स्तम्भ और खटिकादि अपना अपना रश्मिवर्ण (Spectrum) पृथक् पृथक् बनाते हैं और उसी से उनके होने अथवा न होने की पहचान होती है। वह सब समान मिले हों अथवा बहुत कम उनकी मात्रा क्यों न हो किन्तु रश्मिवर्ण (Spectrum) में उनकी चमकीली रेखायें अपने घेरे में साफ दिखाई देती हैं जिससे वह पहचाने जा सकते हैं।

यह पृथकरण की रीति बहुत अच्छी है और इससे प्रत्येक मूल तत्त्व सरलता के साथ तत्काल ही जाना जा सकता है यदि सोडियम का लवण १/१८००००००० रत्ती भी हो तो वह रश्मिवर्ण (Spectrum) में दिखाई देगा इसी तरह श्राव का १/६०००००० भाग भी दिखाई देगा।

चार नये मूल तत्त्व थेलियम (Thallium) हिन्दम (Indium) रूपद (Rubidium) और श्याम (Cæsium) इसी रीति से जाने गये हैं।

जैसे थेलियम के रश्मिवर्ण (Spectrum) में बहुत चमकीली हरे रंग की रेखा दिखाई देती है और हिन्दम में काले नीले रंग की।

यह बात केवल उन्हीं पदार्थों पर बद्ध नहीं जो ज्वाला को रंगदार करते हैं किन्तु प्रत्येक पदार्थ जब इतना गरम किया जाय कि वह वाष्प बनकर और भड़क कर जले तो उसकी चमक में एक विशेषता पैदा हो जाती है जो कि रश्मिवर्ण (Spectrum) में भी विशेषता के साथ दिखाई देती है और फिर वैसी चमक किसी और पदार्थ में नहीं पाई जाती। जो चीजें साधारण रीति पर नहीं जल सकतीं और जिनके वाष्प बनाने के लिए अधिक गरमी की आवश्यकता है उस पदार्थ के दोनो सिरो पर यदि विद्युत् चिनगारी (Electrical spark) लगा दी जायँ तो वह इतनी गरमी पैदा करती हैं कि थोड़ा थोड़ा सा वाष्प बनकर भड़क उठता है और वह रश्मिवर्ण (Spectrum) में देखा जा सकता है जैसे सोना चाँदी, प्लाटिनम और लोहादि इसी तरह मालूम हो सकते हैं।

गैसों में भी बिजली की ज्वाला दौड़ाकर और प्रकाश पैदा करके रश्मिवर्ण (Spectrum) को देख सकते है और गैस की पहचान कर सकते हैं। जैसे अभिद्रवजन गैस की लपक चमकीली लाल रंग की दृष्टि आवेगी और उसके रश्मिवर्ण (Spectrum) में एक लाल, एक नीली, एक हरी रेखा दिखाई देगी और इसी तरह नत्रजन की लपक बेगनी होगी और उसका रश्मिवर्ण (Spectrum) भी निराले ढंग का होगा।

जिस यन्त्र से रश्मिवर्ण (Spectrum) देखते है उसको रश्मि-दर्शन यन्त्र (Spectroscope) कहते है।



(६१) सपेकट्रास्कोप।

सपेकट्रास्कोप रश्मिदर्शन यन्त्र के दहनी तरफ एक दूरदर्शक यन्त्र (Telescope) लगा होता है और बायें तरफ एक सिलिट (Slit) जिसके सामने प्लाटिनम के तार पर पदार्थ को बुंसन बर्नर (Bunsen burner) पर जलाते हैं और उसकी किरणें सिलिट (Slit) में होकर बीच में त्रिपार्श्व पर पड़ती है जोकि दूरदर्शक यन्त्र के द्वारा देखी जाती है। धात की पहचान के लिए रसायनज्ञ लोग (Spectroscope) रश्मिदर्शन यन्त्र रखते हैं।

(Spectroscope) रश्मिदर्शन यन्त्र के द्वारा आर्गन, हेल, कुप्तन और न्योनादि तत्त्व अच्छी तरह पहचाने गये हैं और इसी से यह भी जाना गया है कि सूर्य में ३० मूल तत्त्व ऐसे हैं जोकि पृथ्वी पर भी हैं। रश्मिदर्शन यन्त्र से ज्योतिषी लोग नक्षत्र (Star) केतु (Comet) और नीहारिका (Nebula) का हाल जान लिया करते हैं। जैसे नक्षत्र के रश्मिवर्ण (Spectrum) में रेखा दिखाई





देंगी जो सूर्य के समान हैं किन्तु नीहारिका में चमकदार रेखायें दिखाई देंगी जिससे प्रकट होता है कि वह चमकते हुए गरम गैसो से बना है।



## (Prefixes) उपसर्ग

| | | | |
|---|---|---|---|
| A<br>An | अ, अन | Anhydride | अनार्द्र |
| Bi<br>Di | द्वि | Bisulphate<br>Disulphate | द्विगन्धित |
| Hepta | सप्त | Heptavalent | सप्त शक्तिक |
| Hexa | षट् | Hexavalent | षट |
| Hypo | उप | Hyposulphate | उपगन्धायित |
| Meta | मित | Metaphosphate | मितस्फुरित |
| Mono | एक | Monoxide | एकौषित |
| Octo | अष्ट | Octovalent | अष्ट शक्तिक |
| Ortho | ऋजु | Orthophosphate | ऋजु स्फुरित |
| Penta | पञ्च | Pentavalent | पंच शक्तिक |
| Per | परि | Persulphate | परिगन्धित |
| Poly | बहु | Polyatomic | बहुणविक |
| Proto | प्रति | Protosulphate | प्रतिगन्धित |
| Pyro | मध्य | Pyrophosphate | मध्यस्फुरित |
| Sesqui | एकार्ध | Sesquioxide | एकार्धौषिद |
| Sub | अधि | Subchloride | अधिहरिद |
| Super | अति | Superoxide | अत्यौषित |
| Tetra | चतुर | Tetroxide | चतुरौषित |
| Tri | त्रि | Trioxide | त्र्यौषित |

| Prefixes | (Suffixes) प्रत्यय | | |
|---|---|---|---|
| Ate | इत | Carbonate | कर्बनित |
| Ation | करण | Oxidation | ओषजनीकरण |
| Et | एत | Sulphuret | गन्धेत |
| Ic | क, इक | Antimonic | आञ्जनिक |
| Ide | इद | Bromide | ब्रमिद |
| Ine | इन | Amine | अमीन |
| Ite | आयित | Arsenite | तालायित |
| Myl | इल | Chromyl | क्रोमिल |
| Oid | ओद, कल्प | Alkaloid | क्षारोद |
| Ous | स, अस | Ferous | लोहस |

# रसायन-शास्त्र-कोष ।

| | |
|---|---|
| अणु, पदार्थ का छोटे से छोटा टुकडा | Molecule |
| अभाव, न होना | Absence |
| अथवा, या | Or |
| अनेक, बहुत—कई | Many |
| अवश्य, जरूरी | Necessary |
| अवनति, घटती | Degradation |
| अन्तर, भेद | Difference |
| अनघुलनशील, न घुलने वाला | Insoluble |
| अञ्जन, सुर्मा | Antimony |
| अभिद्रवजन, पानी पैदा करने वाला गैस | Hydrogen |
| अरगन, एक मूल तत्त्व का नाम है | Argon |
| आशय, मतलब | Object |
| अनुभव, चित्त से पैदा होने वाला | Conception, Ideal |
| अकीक, एक किस्म का पत्थर | Cornelian |
| अग्निशिखा, शोला | Flame |
| अजलनशील, जो न जले | Incombustible |
| अतिरिक्त, अलावा | Besides |
| अति तीव्र, बहुत तेज | Very strong |
| अध पतन, तलछट बनाना | Precipitation |
| अनिविष्ट, कमजोर | Dilute |
| अनस्थाई, जो न ठहरे | Unstable |
| अनुपम बे नजीर | Matchless |
| अनिवार्य, जरूरी | Unavoidable |
| अनुष्ठान पत्र, प्रासपेकुस | Prospectus |
| अमुक, फलां | So and so, Some |
| आन्तरिक, भीतरी | Inner |
| अवशेष तलछट | Residue |
| अवगामी, कैटियन | Cation |
| अवक्षेप, तलछट | Precipitation |
| अवयव, जुज | Component part |
| अदह्य मिट्टी, फायर क्लि | Fire clay |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अधातुक गैरधात | Non-metallic | अमरत्व, न मरने वाला | Indestructible |
| अभ्रक, अवरक | Talc, Mica | अमलत्व, तेजाबीपन | Acidity |
| अभिपव, टपकना | Distillation | आर्द्र, हाईड्रेटेड | Hydrated |
| अचालक, नानकन्डेकूर | Non conductor | आर्द्रता ग्राहीनम, जो नम हो जाय | Hygroscopic |
| अनार्द्र, जिस में पानी न हो | Anhydrous, Anhydride, Dehydrated | आविष्कार, नई नमूद | Discovery |
| | | आशय, मतलब | Meaning |
| अणुभार, मालीक्यूल का भार | Molecular weight | अध्ययन, पढ़ना | Study |
| अम्ल, तेजाब | Acid | आकार, रूप | Shape |
| | | आयतन, वाल्यूम | Volume |
| अभिक्लोपित, हाइड्रोक्लोरिद | Hydrochloride | अपेक्षा, बमुकाबले | Compared to |
| अपारदर्शी, जिसके आरपार न दिखाई दे | Opaque | अमोनियम, एक गैस का नाम है | Ammonium |
| अस्वच्छ, जिसमें मैल मिला हो | Crude | अस्रव, वे टपका हुआ | Not distilled |
| | | अपाहिज, जो कुछ न कर सके | Inert |
| अंडे की सफेदी, अलब्यूमिन | Albumin | अमितैवान, जार | Lu |
| अन्य, गैर, दूसरा | Foreign | अल्कोहल, मद्यसार | Alcohol |
| अनुसन्धान, पता | Trace | अनुसार, मुआफिक | According to |

| | | | |
|---|---|---|---|
| असमपरक, पूरे तौर पर भर जाना | Saturated | **ऊ** | |
| आकर्षण, खींचना | Attraction | ऊर्ध्वाधार, वर्टिकल | Vertical |
| अन्तर, पीरियड | Period | ऊर्ध्वपतन, सबलीमेशन | Sublimation |
| असाधारण, अजीब | Peculiar | ऊर्ध्वपतनावशेष, सबलीमेत | Sublimate |
| **उ** | | **ऋ** | |
| उन्नति, तरक्की | Progress | ऋण = निगेटिव | Negative |
| उचित उपाय, ठीक तरकीब | Correct method | ऋणध्रुव = निगेटिव एलेक्ट्रोड | Negative electrode Cathode |
| उपयोगी, कारआमद | Practical | **ऐ** | |
| उदाहरण, मिसाल | Example | ऐमार्फस, निराकार, | Amorphous |
| उद्गामी, ऐनियन | Anion | ऐन्द्रिक = आर्गेनिक | Organic |
| उपधातु, नानमिटैलिक | Non metal | एकओषित = मानओकसाइड | Monoxide |
| उल्का, मेटियेराइट | Meteorite | **ओ** | |
| उड जाने वाला, वैलेटाइल | Volatile | ओपजन, आग पैदा करनेवाला गैस | Oxygen |
| उपसर्ग, प्रीफिक्स | Prefix | | |
| उज्ञन, हाइड्रोजन | Hydrogen | ओपजनीकारक, ओक्सीडाइज करनेवाला | Oxidising agent |
| उष्णता, गर्मी | Heat | | |

| | |
|---|---|
| औ | |
| औषध, दवा | |
| क | |
| कार्बन | Carbon |
| कल्पना करना, ख्याल करना, | Suppose |
| कटि बन्ध, ज़ोन | Zone |
| कल्पितार्थ | Hypothesis |
| काष्ठ मद्यसार | Methyl alcohol |
| कोक (कोयला) | Coke |
| कठोर | Hard |
| कोलतार (तारकोल) | Coal tar |
| काकड़ | Gravel |
| क्वथन बिन्दु | Boiling point |
| काष्ठा, डिगरी | Degree |
| कीटाणुतत्त्व | Bacteria |
| कुम कुमा, बल्भ | Bulb |
| कान्ती लोह | Cast Iron |
| क्वार्टस | Quartz |
| क्राउन शीशा | Crown glass |
| किरण | Ray |
| कुरुज | Emery |
| कलई | Glaze |
| कोठरी | Chamber |
| कैलशियम, खटिक | Calcium |
| कार्बनित, कारबोनेट, | Carbonate |
| केन्द्र | Centre |
| क्रसन | Crypton |
| ख | |
| खनिज | Mineral |
| खमीर | Ferment |
| खनिज पदार्थ | Mineral matter |
| खनिज जल | Mineral Water |
| खनिजाम्ल | Mineral Acid |
| खिड़की का काच | Window glass |
| ग | |
| गुरुत्व, भारीपन, | Weight |
| गंधक, | Sulphur |

| | |
|---|---|
| गैसियस, हवाके समान | Gaseous |
| गुरुत्वाकर्षण, | Gravitation |
| गुण, स्वभाव, | Property |
| ग्रेफैट | Graphite |
| गाढ़ीभवन | Condensation |
| गोमेद | Amethyst |
| ग्रहण शक्ति | Capacity |
| **घ** | |
| घेरा | Band |
| घोलक | Solvent |
| घड़िया | Crucible |
| घनत्व | Density |
| घुलनशील | Soluble |
| घनफल | Volume, Cubical |
| | Contents |
| घनवर्धनीय | Malleable |
| घनपदार्थ, ठोस पदार्थ, | Solid |
| घनत्व | Density |

| | |
|---|---|
| **च** | |
| चूना | Lime, Quick lime |
| चारकोल (लकड़ी का कोयला ) | Charcoal |
| चिमड़ीला | Pliable |
| चेतन रसायन | Organic chemistry |
| चूर्ण | Amorphous |
| चिह्न | Symbol |
| चुम्बक पत्थर | Loadstone |
| चकमक पत्थर | Flint |
| चीनी मिट्टी | Porcelain |
| **छ** | |
| छाया-चित्र | Photograph |
| छाया-चित्रण | Photography |
| छीलन | Tanning |
| **ज** | |
| ज्वालाग्राही | Explosive |
| जलराज | Aqua regia |
| जलगैस | Water gas |
| जलना | Combustion |

| | | | |
|---|---|---|---|
| जातीय, स्वाभाविक | Natural | डिस्टिल्ड | Distilled |
| जलनशील | Combustible | **त** | |
| जड रसायन | Inorganic chemistry | तरल, पानी के समान | Liquid |
| जहरमुहरा | Serpentine | तापाङ्क | Calorie |
| जस्ता चढा हुआ | Galvanised | ताप-सम्बन्धी | Thermal |
| जाति विश्लेषण | Qualitative analysis | तापक्रमवर्धक | Exothermic |
| जल-तुला | Hydrostatic balance | ताप क्रम-घातक | Endothermic |
| **झ** | | तापपरिमाण | Temperature |
| झामा चूर | Emery | ताप-मापक यन्त्र | Thermometer |
| **ट** | | तीव्रता, तेजी | Strength |
| टपकाया हुआ | Filtrate | ताल, संखिया | Arsenic |
| दुरेंदार | Crystalline | **द** | |
| टाँका | Solder | द्रवीकरण पात्र | Liquefier |
| ट्वाडिल, विशिष्ट गुरुत्व मालूम करने का यन्त्र | Twaddle | दबाव | Pressure |
| **ठ** | | दरकीला | Brittle |
| ठोस | Solid | द्रावण | Solution |
| **ड** | | दाहक पोटाश | Caustic potash |
| डैनमो, बिजली पैदा करने की कल | Dynamo | दाहक सोडा | Caustic Soda |

| | | | |
|---|---|---|---|
| दाहक चूना | Caustic Lime | धात्व, धात पना, धातुक | Metallic property |
| द्रवी भवन | Liquefaction | न | |
| दानेदार | Crystalline | नैसर्गिक गैस | Natural gas |
| दूरदर्शक यन्त्र | Telescope | निचिष्ट | Concentrated |
| द्वि गंधिद, | Disulphide | नफता | Naphtha |
| द्विओपित, | Dioxide | नौसादर | Sal Ammoniac |
| द्रव, तरल, | Liquid | नली, नलिका | Tube |
| दर्पण धातु | Speculum metal | निरुद | Anhydride |
| द्रवण विन्दु | Melting point | निराकरण | Repulsion |
| ध | | निशास्ता | Starch |
| धातु मेल | Alloy, slag | निस्संक्रामक | Disinfectant |
| धावन सचारक | Ionization | नीलम | Sapphire |
| धनात्मक | Positive | निष्पत्ति | Ratio |
| धन ध्रुव | Positive electrode | नत्रजन, नाइट्रोजन, | Nitrogen |
| | Anode | नियमित | Definite |
| धावन | Ion | नियम, कानून, | Law |
| धातु | Metal | पङ्कगैस | Marsh gas, fire damp |
| धारण शक्ति | Law of conservation | प्रज्वलन बिन्दु | Flashing point |
| धूम्र कांच | Smoked glass | परमाणु | Atom |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पीट | Peat | पारद की पंक्ति | Column of mercury |
| पचोर | Siphon | प्रति सैकड़ा | Percentage |
| प्रमित | Normal | पारदर्शी | Transparent |
| प्रमाण दबाव | Standard pressure | परिवर्तन | Change |
| प्रकाशक, | Illuminating | प्रतिक्रिया | Reaction |
| प्लाटिनम एक धातु का नाम | Platinum | पृथक्करण | Analysis |
| प्रयोगशाला | Laboratory | प्रति निवेशक | Substitution |
| प्रशिकाम्ल | Prussic acid | पदार्थ | Matter |
| प्रस्तुत, मौजूद | Existing | पिटवा लोहा | Wrought iron |
| परमाणु-ग्रहण शक्ति | Valence | पक्के करने की क्रिया | Tempering |
| परमाणु-भार | Atomic weight | पत्थरगया | Petrified |
| प्रवाहित | Flowing | प्लेट (पट्टिका) | Plate |
| परीक्षा-नलिका | Test tube | पहलूदार शीशा | Cut glass |
| पारद = पारा | Mercury | पूत (दोष का नाम है) निवारक | Antiseptic |
| पृथक्कारक, अलग करना | Decomposer | पारद-मेलन | Amalgam |
| परीक्षा | Experiment | पटाका | Fulminate |
| पसीजन | Deliquescence | प्रतिदर्शी | Negative |
| पसीजना | Deliquesce | पुखराज | Topaz |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पारदर्शी ज्योति | Transmitted light | वाष्प, भाप | Steam |
| परावर्तक ज्योति | Reflected light | विद्युन्मय, | Electrified |
| प्रत्यय | Suffix | विश्राम करना, ठहरना | To rest |
| प्रकाशक गैस | Illuminating gas | व्याख्या, विवरण, बयान | Description |
| पेंचदार | Spring like | विशिष्ट, खास, | Chief |
| प्रयोग, इस्तेमाल | Use | बैंगनी | Purple |
| पोटाशियम, एक धातु का नाम | Potassium | बिजली से कलई | Electroplate |
| फ्लुअर एक गैसका नाम है | Fluorine | वैद्युत विघटन, पृथक्चार | Electrolytic dissociation |
| फ | | विद्युन्मार्ग | Electrode |
| फिटकरी | Alum | वैद्युत रसायन | Electro-chemistry |
| फैरन हीट | Fahrenheit | वैद्युत घटमाला | Electric battery |
| फैलना | Diffusion | विद्युद्विश्लेषण | Electrolysis |
| फेल्सपल | Felspar | विद्युद्विकार | Electrolyte |
| फीरोजा | Turquois | वैद्युत अक्षराकार | Electrotype |
| फुकनी | Blow pipe | विद्युत सञ्चालक व्याटरी | Storage battery |
| ब, व | | | |
| वनस्पति दरख्त | Plants | विद्युत्घटमाला, व्याटरी | Battery |
| वायुभार मापक यन्त्र | Barometer | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| विघटनघटन | Dissociation | विश्लेषण | Analysis |
| विरंजन चूर्ण | Bleaching powder | वातभट्टी | Blast furnace |
| ब्रुश्रायलर | Boiler | बहुरूपी | Allotropic |
| विटुमेनी | Bitumenous | बालू | Silica |
| बहुरूपता | Allotropism | बिस्मित, | Bismuth |
| वायु मण्डल | Atmosphere | बलिष्ठ, बलवान् | Strong |
| वर्ग इञ्च | Square inch | बिलक्षण, अजीब, | Strange |
| वायुभार-मापक यन्त्र | Barometer | विच्छेदन, जुदा होना, | Separation |
| वात लक्षणमापक यन्त्र | Eudiometer | विशिष्ट, खास | Specific |
| बनावटी | Artificial | बलुआ पत्थर | Sandstone |
| बेधदार | Porous | बेलन | Roller |
| वर्गमूल | Square root | बिल्लौरी शीशा | Flint glass |
| वाल्टीय विद्युतघट | Voltaic cell | बोहीमी काच | Bohemian |
| व्याव | Vapour | विपाक्त | Toxic |
| बाष्प का तनाव | Vapour tension | बंग, रांग | Tin |
| बिजली की चुम्बक | Electro-magnet | ब्रम, नाम गैस | Bromine |
| वाष्पीभवन | Evaporation | वास्तविक, असली | Real |
| बन्धनी | Bracket | भ | |
| विनिमय, अदलबदल | Exchange | भिन्न, अलग | Separate |

| | |
|---|---|
| भजनफल | Quotient |
| भभकना | Deflagration |
| भभका | Retort |
| भागांश | Fraction |
| भार | Weight |
| भस्म | Base |
| भौतिक | Physical |
| भपका | Still |
| भूपटल | Crust |
| भजनशील, टूटनेवाला | Fragile |
| भाजित, भाग दिया हुआ | |
| म | |
| मिट्टी का तेल | Petroleum |
| मंद चालक | Bad conductor |
| मांस-तन्तु | Tissue |
| मिलान | Composition |
| मांगल | Manganese |
| मात्रा | Quantity, mass |
| मूलतत्व | Element |

| | |
|---|---|
| मिश्रण | Mixture |
| मीमांसा, सराहत, | |
| मूलक | Radical |
| मुनास्बत, संबंध | Relation |
| मांड | Starch |
| मापक, नापनेवाला | Measure |
| मणि | Chalcedony |
| मार्मिक, असली | Real |
| मीना | Enamel |
| मृदु मुलायम | Soft |
| मगन | Magnesium |
| य | |
| युग्म निष्पत्ति | Proportion |
| याकूत | Granite, garnet |
| यशब पत्थर | Jasper |
| यथार्थ, ठीक | Actual |
| यत्न, उपाय | Way |
| र | |
| रश्मिदर्शन यंत्र | Spectroscope |

| | |
|---|---|
| रश्मिवरण | Spectrum |
| रेखा | Ray |
| राल | Tar |
| रज | Germs |
| रूमर | Resin |
| रवा | Crystal |
| रसायन-प्रीति | Affinity |
| रसायन, रासायनिक | Chemical |
| रासायनिक क्रिया | Chemical action |
| रासायनिक शक्ति | Chemical energy |
| रासायनाकर्षण | Chemical attraction |
| रक्षकद्वीप | Safety lamp |
| रासायनिक यन्त्र | Chemical apparatus |
| रक्षक दियासलाई | Safety matches |
| रजत, चादी | Silver |
| **ल** | |
| लम्बाई | Lineal |
| लवण | Salt |
| लाल | Ruby |

| | |
|---|---|
| **श** | |
| शुद्धीकरण | Refining |
| शङ्कु | Cone |
| शक्ति | Energy |
| शक्तिस्थिति का सिद्धात | Law of conservation |
| | „ of energy |
| शीतबिन्दु | Freezing point |
| शतांशी | Centigrade |
| शून्य | Vacuum |
| शिथिलीभवन | Neutralization |
| शोरा | Saltpetre |
| शिंगरफ | Cinnabar, Vermilion |
| श्रेणी | Series |
| शैल, पहाड, | Rocks |
| **स** | |
| समश्रेणिक | Homologous |

| | | | |
|---|---|---|---|
| सिद्धांत | Theory | सौलना | Deliquescence |
| सच्छिद्र, सूराखदार, | Porous. | सडना | Putrification |
| सघर्षण, घिसना | Friction | स्वधर्मी | Normal |
| स्पष्ट जाहिर, | Evident | सघटन | Composition |
| सम्मिलित, मिला हुआ | | स्थितिस्थापक | Elastic |
| सख्या, तादाद | Number | ससक्ति | Cohesion |
| समता, बराबरी | | सम्मेलन | Compound |
| सयोग, मेल | Combination | समीकरण | Equation |
| स्फट, अलमुनया | Aluminium | सारिणी | Table |
| सोडियम | Sodium | सश्लेषण | Synthesis |
| समूह | Group | सामान्य | Simple |
| सहार | Occlusion | स्फटिक चट्टान | Rock crystal |
| सहतक्रिया | Reduction | सुलेमानी पत्थर | Agate |
| सहत सहायक | Reducing agent | सुहागा | Borax |
| सजीव पदार्थ | Organic matter | सोने की बारूद | Fulminate of gold |
| सूक्ष्मदर्शक | Microscope | सज्जी | Soda ash |
| सोडाजल | Soda water | सत | Formula |
| सयुक्त-द्रावण | Saturated | सिलखडी | Alabaster |
| स्फटकीकरण | Crystallization | सामयिक नियम | Periodic law |

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्वच्छ | Transparent | | Vitriol |
| स्रवित, टपका हुआ | Distilled | हरसीठ | Selenite, Gypsum |
| स्थानच्युत | Displaced | क्ष | |
| समाई | Capacity | क्षार | Alkali |
| सीस | Lead | क्षारिय प्रतिक्रिया | Alkaline reaction |
| सलेनियम | Selenium | क्षेत्रफल | Area |
| ह | | त्र | |
| हलका | Diluted | त्रैराशिक | Rule of three |
| हीराकसीस | Copperas, green | त्रिपार्श्व | Prism |

# विज्ञापन



चूँकि मेरे पास बहुत से ऐसे पत्र आये हैं जिन से मालूम होता है कि अब हमारे हिन्दी जानने वाले भाई भी सो कर उठे हैं और उन को अपनी भाषा में साइन्स पढ़ने का शौक हुआ है। वह चाहते हैं कि साइन्स की उत्तम पुस्तकें उन को मिलें। इसी से मुझ से वे कहते हैं कि आप फिजिक्स Physics कृषि Agriculture आदि पर पुस्तक लिखें। और मैं भी समझता हूं कि जब तक हिन्दी भाषा में ऐसी किताबें न होंगी तबतक उन्नति का होना असम्भव है। लेकिन इस काम के करने के वास्ते एक अच्छे पुस्तकालय और बहुत से सहायकों की जरूरत है इस लिये मैंने इरादा किया है कि एक लाख रुपये की कम्पनी कायम करके ऐसी पुस्तकें छपवाऊँ। इस लिये आशा है कि आप यदि इस मन्सूबे को पसन्द करें तो लिखें कि आप इस कम्पनी में कितने हिस्से खरीदेंगे, एक हिस्सा पाच रुपये का होगा। जितने हिस्से कि आप खरीदें उनका रुपया पत्र के साथ नकद भेज दीजिये क्योंकि जबतक २,००० सहायकों का रुपया न आ जायगा तबतक कम्पनी नहीं बन सकती।

पत्र व्यवहार करने का पता —

दफतर हिन्दी कैमिस्ट्री,
मारफत पीपल्स इन्डस्ट्रियल बेंक लिमिटेड
इलाहाबाद.

| | |
|---|---|
| स्वच्छ | Transparent |
| स्रवित, टपका हुआ | Distilled |
| स्थानच्युत | Displaced |
| समाई | Capacity |
| सीस | Lead |
| सलेनियम | Selenium |
| **ह** | |
| हलका | Diluted |
| हीराकसीस | Copperas, green |
| | Vitriol |
| हरसोठ | Selenite, Gypsum |
| **क्ष** | |
| क्षार | Alkali |
| क्षारीय प्रतिक्रिया | Alkaline reaction |
| क्षेत्रफल | Area |
| **त्र** | |
| त्रैराशिक | Rule of three |
| त्रिपार्श्व | Prism |